1.3 1.20

श्रीमद्विद्यारण्यस्वामिविरचितो

# बृहदारण्यकवार्तिकसारः

[ तृतीयो भागः ]

म.म. पण्डितश्रीहरिहरकृपालुद्विवेदिविरचितेन हिन्दीभाषानुवादेन
कुलपतेः डॉ. मण्डनमिश्रस्य प्रस्तावनया च समलङ्कृतः

सम्पादकः
**प्रो. वाचस्पतिद्विवेदी**

सम्पूर्णानन्दसंस्कृतविश्वविद्यालयः
वाराणसी

GAṄGĀNĀTHAJHĀ-GRANTHAMĀLĀ
[ Vol. 16 ]

# BṚHADĀRAṆYAKAVĀRTIKASĀRA

OF

## ŚRĪ VIDYĀRAṆYA SVĀMĪ

[ PART THIRD ]

*With the Hindi Commentary*

By

**M.M. PAṆḌITA ŚRĪ HARIHARAKṚPĀLU DWIVEDĪ**

*FOREWORD BY*

**DR. MANDAN MISHRA**

*VICE-CHANCELLOR*

*EDITED BY*

**PROF. VĀCASPATI DWIVEDĪ**
Ex-Prof. & Head, Education Department
Sampurnanand Sanskrit University
Varanasi

सम्पूर्णानन्द-संस्कृत-विश्वविद्यालयः
श्रुतम् मे गोपाय

VARANASI
1999

*Research Publication Supervisor*—
**Director, Research Institute,**
Sampurnanand Sanskrit University
Varanasi.

*Published by*—
**Dr. Harish Chandra Mani Tripathi**
***Director, Publication Department***
Sampurnanand Sanskrit University
Varanasi-221 002.

*Available at*—
**Sales Department,**
Sampurnanand Sanskrit University
Varanasi-221 002.

**First Edition, 1000 Copies**

**Price** : Rs. 240.00

*Printed by*—
**Shreejee Computer Printers**
Nati Imali, Varanasi-221 002

गङ्गानाथझा-ग्रन्थमाला
[ १६ ]

श्रीमद्विद्यारण्यस्वामिविरचितो

# बृहदारण्यकवार्तिकसारः

[ तृतीयो भागः ]

म.म. पण्डितश्रीहरिहरकृपालुद्विवेदिविरचितेन हिन्दीभाषानुवादेन
कुलपतेः डॉ. मण्डनमिश्रस्य प्रस्तावनया च समलङ्कृतः

*सम्पादकः*
आचार्यश्रीवाचस्पतिद्विवेदी
आचार्योऽध्यक्षचरश्च, शिक्षाशास्त्रविभागस्य
सम्पूर्णानन्दसंस्कृतविश्वविद्यालये, वाराणसी

वाराणस्याम्
२०५६ तमे वैक्रमाब्दे १९२१ तमे शकाब्दे १९९९ तमे खैस्ताब्दे

*अनुसन्धानप्रकाशनपर्यवेक्षकः —*
**निदेशकः, अनुसन्धानसंस्थानस्य**
सम्पूर्णानन्द-संस्कृत-विश्वविद्यालये
वाराणसी।

□

*प्रकाशकः —*
**डॉ. हरिश्चन्द्रमणित्रिपाठी**
***निदेशकः, प्रकाशनविभागस्य***
सम्पूर्णानन्द-संस्कृत-विश्वविद्यालये
वाराणसी-२२१ ००२

□

*प्राप्तिस्थानम् —*
**विक्रय-विभागः**
सम्पूर्णानन्द-संस्कृत-विश्वविद्यालयस्य
वाराणसी-२२१ ००२

□

**प्रथमं संस्करणम्, १००० प्रतिरूपाणि**

**मूल्यम् : २४०.०० रूप्यकाणि**

□

*मुद्रकः —*
**श्रीजी कम्प्यूटर प्रिण्टर्स**
नाटी इमली
वाराणसी-२२१ ००२

# प्रस्तावना

महतः प्रमोदस्यायं विषयो यत् श्रीविद्यारण्यस्वामिप्रणीतं **बृहदारण्यक-वार्तिकसाराख्यं** ग्रन्थरत्नं महामहोपाध्याय**श्रीहरिहरकृपालुद्विवेदि-**प्रणीतेन हिन्दीभाषानुवादेन विभूषितं सत् सम्पूर्णानन्दसंस्कृतविश्वविद्यालयतः प्रकाश्यते। ग्रन्थरत्नमिदं चतुर्षु भागेषु विभक्तमस्ति। तस्यायं तृतीयो भागो वेदान्तदर्शनरसिकानां विद्वद्वरेण्यानां करकमलयोः समुपाहरन् मोमुदीति मे चेतः। जानन्त्येव वेदान्तशास्त्रविमर्शका विद्वांसो यत्किलास्य बृहदारण्यक-वार्तिकसारग्रन्थस्य रचयितारः स्वनामधन्याः सर्वतन्त्रस्वतन्त्राः श्रीविद्यारण्य-स्वामिपादाः सन्ति।

त्रयोदश-चर्तुदशख्रैष्टाब्दयोर्मध्ये लब्धजन्मानः श्रीविद्यारण्यस्वामिनो नहि केवलं वेदान्तशास्त्र एव स्वलेखनीं व्यापारयामासुः; अपि तु न्यायदर्शन-वैशेषिकदर्शन-साहित्यशास्त्रप्रभृतिष्वपि स्वकीयया वैपश्चित्या प्रकामं महत्त्वमवापुः, एतत् प्रामाण्यं ख्यापयन्ति श्रीविद्यारण्यस्वामिपादैः प्रणीतानि वक्ष्यमाणानि ग्रन्थरत्नानि—

१. पञ्चदशी, २. जीवन्मुक्तिविवेकः, ३. विवरणप्रमेयसङ्ग्रहः, ४. अनुभूति-प्रकाशः, ५. बृहदारण्यकवार्तिकसारः, ६. उपनिषद्दीपिका, ७. सङ्गीतसारः, ८. पराशरमाधवः, कालमाधवः, १०. जैमिनीयन्यायमालाविस्तरः, १२. माधवीय-धातुवृत्तिः, १२. सूतसंहिताटीका, १३. शङ्करदिग्विजयः।

बृहदारण्यकवार्तिकसाराख्यो ग्रन्थो बृहदारण्यकोपनिषदमवलम्बते।

एवमेवायं **बृहदारण्यकवार्तिकसारः** पद्यमयः स्वकीयप्रसादगुणसम्पन्नः सन् चमत्करोति चेतांसि मनीषिणाम्। पद्यमये सम्पूर्णेऽस्मिन् ग्रन्थे बृहदारण्यकोपनिषद एवं व्याख्याऽकारि श्रीविद्यारण्यस्वामिभिर्यया व्याख्यया सम्पूर्णमुपनिषद्वाङ्मयं प्रतीकतयाऽवगन्तुं शक्यते। अत्र वार्तिकसारे महामुनिपतञ्जलिभाष्यवदेकतः प्रसादगुणगुम्फनं दृश्यते, पदानां नियोजने लालित्यं दृश्यते, अपरतश्च निगूढं भावगाम्भीर्यमपि लब्धुं शक्यते पदे पदे।

## हिन्दी-भाषानुवादकर्ता म.म. श्रीहरिहरकृपालुमहाशयः

बृहदारण्यकवार्तिकसारस्य हिन्दी-व्याख्यानुवादकर्तारं सर्वतन्त्रस्वतन्त्रं पारदृश्वानं महामहोपाध्यायश्रीहरिहरकृपालुद्विवेदिनं सम्प्राप्य निश्चप्रचं धन्यधन्या जाता सुरगवी। प्रायशो दृश्यते यद् ये शास्त्रपारदृश्वानो भवन्ति, तेषु कतिपय एव ग्रन्थ-रचनाधर्मितामूरीकुर्वन्ति; किन्तु सोऽयं श्रीद्विवेदिमहाशयो यथा तत्तच्छास्त्रेषु शास्त्रार्थेषु चानन्यतमां स्थितिमवाप, तथैव तत्तच्छास्त्रग्रन्थनिर्माणपरायणोऽपि दृश्यते। व्याकरणमहाभाष्यकर्तृणामियमुक्तिः साधु चारितार्थ्यं बिभर्ति श्रीद्विवेदि-महाभागस्य विषये—

**''चतुर्विधा विद्योपयुक्ता भवति–आगमनकालेन, स्वाध्यायकालेन, प्रवचनकालेन, व्यवहारकालेन च''।**

इमामुक्तिं चरितार्थयन् श्रीद्विवेदिमहाशयः स्वात्मीकृतं विद्यानिष्यन्दं छात्रेषु विद्वत्सु क्वचिद् वितरन् दृश्यते, क्वचिच्छास्त्रार्थेषु विजयश्रियं संवृण्वन् दृश्यते, क्वचिच्च तत्तच्छास्त्रनिगूढानि तत्त्वानि स्फोरयन् वाऽवलोक्यते।

सम्पूर्णे बृहदारण्यकवार्तिकसारग्रन्थे इयमेव व्याख्यानपद्धतिरङ्गीकृता श्रीद्विवेदिमहाशयेन।

सुविश्रुतभारतीयमनीषिषु **महामहोपाध्यायपण्डितश्रीहरिहरकृपालुद्विवेदि-**महाभागस्य सम्माननीयं स्थानमस्ति। अमुष्याप्रतिहतप्रखरप्रतिभाप्रभापुञ्जेन सुरभारती विमलालङ्कृतिशालिनीव व्यद्योतत, भारतीभव्यगुरुता च गौरवातिशयमभजत। द्विवेदिमहोदयस्य विद्वत्तोल्लसद्गभीरवाक्पाटवमनुभवन्ती विद्वन्मण्डनमण्डली नैकवारमाश्चर्यचकिताऽभवत्। व्याकरण-न्याय-साहित्य-वेदान्त-साङ्ख्य-योगादिशास्त्रपारङ्गतमिममाचार्यप्रवरमवाप्य नूनममरभारती धन्या। यथैत-स्यान्तरिकज्योतीराशिना विहारविबुधवाग्विलासाः प्राकाश्यन्त, तथैव तदीयप्रगाढ-पाण्डित्यराजत्सर्वदिक्प्रसारितप्रतिभया प्रभाविता वाराणसेयसंस्कृतविद्वन्मण्डली सम्मानमेभ्यः प्रायच्छत्।

अस्य स्वाभाविकसरलस्नेहमहीरुहशीतलच्छायान्ते विश्राम्यतामधीतिनां काचिदपूर्वैवानन्दानुभूतिर्भवति स्म। संस्कृतशास्त्रपाण्डित्येन सहैव तद्विद्याविहित-शास्त्रीयाध्ययनोपयुक्तानुपमगुणोऽप्येतस्मिन् व्यराजत। नैतावदेव, संस्कृतसाहित्य-विकासाय प्रारब्धासु नवीनयोजनास्वपि सार्थकमस्य विशिष्टमवदानमभवत्। एतस्य सुदृढसिद्धान्तः प्रौढपाण्डित्यञ्च प्रत्येकं क्षेत्रेषु निर्भीकतामस्मै प्रादात्। अस्य

काशीनिवाससमये संस्कृतसाहित्यविकासाय वाराणस्यां यावन्ति कार्याणि, यावत्यश्च योजनाः समपद्यन्त समस्तेषु तेषु तदीयो विशिष्टयोग आसीत्। अयं तावद् वाराणसेयगौरवोन्नतविद्वद्विभूतीनां तादृशमन्यतममास्पदं भजते, यदीयशाश्वतयशः-प्रकाशेन विश्वविश्रुताऽस्ति वाराणसी। सर्वथा किलेदृङ्महानुभावप्रसङ्गे —

**जायन्ते किल गुणिनः, केचित्केचन गुणोज्ज्वला भुवने।**
**राजन्ते पुनरन्ये, गुणिगणगीतामरोल्लसद्यशसः।।**

एवंविधा सूक्तिश्चारितार्थ्यमेति।

अयमत्र मणिकाञ्चनसंयोगो यदस्य **बृहदारण्यकवार्तिकसारस्य** सहिन्दीभाषानुवादस्य सम्पादका **म.म. श्रीहरिहरकृपालुद्विवेदि**महाशयानां पौत्राः, राष्ट्रपतिपुरस्कारसम्मानितानां **पण्डितश्रीब्रह्मदत्तद्विवेदि**महोदयानां पुत्रा आचार्य-**श्रीवाचस्पतिद्विवेदि**महोदया अस्मिन् विश्वविद्यालये शिक्षाशास्त्रविभागाध्यक्षपदं विभूष्य प्राप्तावकाशाः सततं सुरगवीं सेवमानाः काश्यां विराजन्ते। विद्वद्भिरेभिर्नवनवोन्मेषशालिप्रज्ञाविभूषितैर्बहुपरिश्रम्यास्य ग्रन्थरत्नस्य सम्पादनं पाठशोधनं परिशिष्टादिनिर्माणं च व्यधायि। एवंविधं वैदिकवाङ्मयावलम्बि ग्रन्थ-रत्नं मनीषिणां करकमलयोः समुपाहरन् काशीपतिं श्रीविश्वेश्वरं प्रार्थये यदिदं ग्रन्थरत्नं नानाशास्त्रविश्लेषणपरायणेभ्यो विद्वद्भ्यः श्रेयसे स्यादिति।

अतोऽत्र नानाशास्त्रविचक्षणेभ्यः सर्वविद्यापारङ्गमेभ्यो महामहोपाध्याय-**श्रीहरिहरकृपालुद्विवेदि**महोदयेभ्यः सादरं प्रणामाञ्जलिमुपायनीकरोमि। तदन्वस्य ग्रन्थस्य सम्पादकेभ्यः शिक्षाशास्त्रमर्मज्ञेभ्यो नानाशास्त्ररसिकेभ्यश्च **आचार्य-श्रीवाचस्पतिद्विवेदि**महोदयेभ्यः सबहुमानं साधुवादमुपहरामि। ग्रन्थस्यास्य शीघ्रतया सौष्ठवपूर्णप्रकाशनार्थं प्रकाशनविभागीयनिदेशकान् **डॉ. हरिश्चन्द्रमणित्रिपाठिनः**, अथ च ईक्ष्यशोधकं **डॉ. हरिवंशकुमारपाण्डेयं** सस्नेहं धन्यवादैराशीर्वादैश्च संवर्द्धयामि। एवमेवास्य ग्रन्थस्य मुद्रणे दत्तावधानाय 'श्रीजी-कम्प्यूटर-प्रिन्टर्स'-सञ्चालकाय **श्रीअनूपकुमारनागर**महोदयाय ससाधुवादमाशीर्वादं वितनोमि।

**मण्डनमिश्रः**
*कुलपतिः*
सम्पूर्णानन्दसंस्कृतविश्वविद्यालयस्य

**वाराणस्याम्**
रामनवमी,
वि.सं. २०५६

# प्राक्कथन

**बृहदारण्यकवार्तिकसार** का प्रस्तुत तृतीय खण्ड कई दृष्टियों से महत्त्वपूर्ण है। इसमें मधु विद्या के तत्त्वों का विवेचन तो है ही, आख्यायिकाओं के माध्यम से भी अद्वैत वेदान्त दर्शन के सिद्धान्तों को हृदयङ्गम कराने का प्रयास किया गया है। प्रथमाध्याय के चतुर्थ ब्राह्मण में ईश्वर के ज्ञान और कर्म के फलों का निरूपण है। पञ्चम ब्राह्मण में जीव के ज्ञान और कर्मों के फलों का विचार प्रस्तुत है। उत्कृष्ट अर्थात् अतिप्रशस्त अप्रतिबद्ध यथार्थ ज्ञान एवं अश्वमेधादि याग-जन्य अदृष्ट, इन दोनों के द्वारा विराट् के स्थान को प्राप्त कर जिसने जगत् की सृष्टि की है उस पर पूर्व में विचार किया जा चुका है। उक्त ज्ञान और कर्म की अपेक्षा निकृष्ट ज्ञान और कर्म के द्वारा मनुष्य भाव को प्राप्त हुआ जीव जो अपने भोग के अनुकूल अनेक पदार्थों की सृष्टि करता है। उस पर यहाँ विचार प्रस्तुत है।

**मानवी सृष्टि**

पूर्व जन्म में जीव का जैसा कर्म एवं ज्ञान होता है तदनुसार ही उसे अन्य जन्म में फल प्राप्त होता है। पूर्वार्जित कर्म का भोग करने के लिए ही आगे की सृष्टि होती है। प्रत्येक व्यक्ति अपने अदृष्ट के अनुसार प्राप्त व्यक्तिगत शरीर से सुख-दुःखादि का अनुभव करता है। अभुक्त कर्मों का क्षय नहीं होता।

**अवश्यमेव भोक्तव्यं कृतं कर्म शुभाशुभम्।**

अथवा—

**नाभुक्तं क्षीयते कर्म कल्पकोटिशतैरपि।**

अदृष्ट से तीन प्रकार के कार्य होते हैं—साधारण, असाधारण एवं उभयात्मक। साधारण नृत्यादि हैं, क्योंकि अनेक जीव एक समय में उन्हें देख सकते हैं एवं तज्जन्य आनन्द का अनुभव कर सकते हैं। असाधारण अपने पुत्र का अवलोकन-जनित सुख है। रमणीय प्राकृतिक दृश्यों के अवलोकन से प्राप्त सुख उभयात्मक है। अतः उक्त तीनों रूपों से फलभोग के लिये यह जगत् है।

इस जगत् में निकृष्ट ज्ञान और कर्म के कारण मनुष्य भाव को प्राप्त हुआ जीव अपने भोग के अनुकूल पदार्थों की सृष्टि करता है। ऐन्द्रजालिक जैसे इष्टों का सर काटना आदि विविध दुःखप्रद वस्तुओं को दिखाकर दूसरों को दुःखी करता है। किन्तु उक्त कर्म को मिथ्या समझकर स्वयं दुःखी नहीं होता, उसी तरह विराट् भी अविश्रान्त एवं भ्रमशून्य होकर माया के सदृश विविध क्लेशप्रद पदार्थों की सृष्टि कर उनसे आमोद-प्रमोद ही करता है। स्वयं अणुमात्र भी क्लेश नहीं करता। इस सृष्टि का निर्माता विराट् ही है, इसमें संदेह नहीं। जगत् के दो आकार हैं। एक ईश्वरसृष्ट जो कल्पान्त स्थायी है, दूसरा जीवसृष्ट जो स्वप्निल दृश्य के समान प्रातिभासिक है। विराट् ने सुवर्ण नामक द्रव्य का निर्माण किया। स्वर्ण किसी को स्वतः सुख या दुःख नहीं देता। जीव ने उसमें उपादेय भाव की सृष्टि की है। सोना पाने वाले को सुख देता है न पाने वाले को दुःख देता है, जिनकी उसमें उपादेय बुद्धि नहीं है उन्हें न सुख देता है न दुःख। 'अहो मिथिलादाहे न मे किञ्चन दह्यते'।

मनुष्य ने विराट् की सृष्टि में उपादेय स्वभाव के अनुसार स्वयं एक सृष्टि की है। पशु आदि जीवों को अपने से निकृष्ट मानकर अपने स्वार्थ की सिद्धि के लिये उनको सुख का साधन बना लिया है। जीव वस्तु एवं पशु-पक्षी के सम्बन्ध में ही सृष्टि नहीं करता अपितु सात प्रकार के अन्न की भी सृष्टि करता है।

**सप्तान्न**

प्रथम अन्न व्रीहि यव आदि हैं, जिन्हें सभी प्राणी प्रतिदिन खाते हैं। दूसरा एवं तीसरा अन्न दर्श तथा पौर्णमास है जिसे देवता ही भक्षण करते हैं। क्षीर पशुओं का अन्न है— **'पशवो द्विपादश्चतुष्पादश्चेति श्रुतिः'**। अतः पशु से मनुष्य एवं पशु दोनों का वोध है। **पयसि हि इदं सर्वं प्रतिष्ठितम्**। मन, वाक् एवं प्राण ये तीनों अन्न चिदात्मा के हैं। पूर्वोक्त चार अन्न कर्म द्वारा मन, वाक् एवं प्राण इन तीनों फलों के साधन हैं। यागादि कर्म द्वारा प्रशस्त मन, वाक् और प्राण प्राप्त होते हैं। प्रशस्त मन, वाक् एवं प्राण के लिये पूर्वोक्त अन्नों की निष्पादता होनी चाहिये। श्रुति कहती है, देवता द्वारा जिस अन्न का भोग नहीं होता ऐसे अन्न को यदि ज्ञानशून्य पुरुष प्राप्त करता है तो वह निष्फल है।

**'मोघमन्नं विन्दते, अहमन्नमदन्तमद्मि'** इति श्रुतिः।

स्मृतियाँ भी इस भावना का समर्थन करती हैं—

'नात्मार्थं पाचयेदन्नम्'।

'तैर्दत्तानप्रदायैभ्यो यो भुङ्क्ते स्तेन एव सः'।

अथवा

अदत्वा तु य एतेभ्यः पूर्वं भुङ्क्तेऽविचक्षणः।
स भुञ्जानो न जानाति श्वगृध्रैर्जग्धिमात्मनः।।
देवान् ऋषीन् मनुष्यांश्च पितॄन्गृह्यांश्च देवताः।
पूजयित्वा ततः पश्चाद् गृहस्थः शेषभुग् भवेत्।।
अघं स केवलं भुङ्क्ते यः पचत्यात्मकारणात्।
यज्ञशिष्टाशनं ह्येतत् सतामन्नं विधीयते।।
भुञ्जते ते त्वघं पापा ये पचन्त्यात्मकारणात्।।

इसलिए जो पुरुष केवल अपने लिए अन्न का पाक कर भक्षण करता है, वह अन्न का नहीं अपितु केवल पाप का ही भक्षण करता है। अन्न रूप धन में केवल अपना ही स्वत्व नहीं है, उसमें सब का स्वत्व है। अतः विभाग किये बिना जो केवल स्वयं भोजन करता है, वह पाप से कैसे मुक्त हो सकता है? अन्न को असाधारण मानना ठीक नहीं, अन्न सर्वसाधारण है। इसमें प्रत्यक्ष भी प्रमाण है—जब कोई भोजन करता है और उसके समीप में कोई भूखा खड़ा रहता है, तब उस भूखे पुरुष को यह सोचकर दुःख होता है कि ये ग्रास मेरे मुख में क्यों नहीं पड़ते? इस तरह हर भूखे प्राणी की आशा उसमें लगी रहती है। अतः दूसरे को दुःखी कर भोजन करना ठीक नहीं है। दो अन्न देवताओं के लिये है। अग्नि में जो हवन होता है उसको हुत कहते हैं और हवन करने के अनन्तर जो बलि दी जाती है उसको प्रहुत कहते हैं। ये दोनों अन्न देवताओं को दिये जाते हैं। अतः इस समय भी गृहस्थ देवताओं के उद्देश्य से हवन करते हैं एवं हवन के बाद बलि हरण से प्रहुत भी करते हैं।

**अन्न केवल स्वार्थ के लिए नहीं**

इस प्रकार जो सर्वसाधारण अन्न की उपासना करता है (उपासना का अर्थ है अपना समझकर अपने काम में लाना), केवल अपनी उदर-पूर्ति करता है वह पाप, अधर्म से युक्त होता है। इसलिए उत्तम मन, वाक् एवं प्राण के लिए यागाद्यवशिष्ट अन्न ग्रहण करना चाहिये।

इन तीनों अन्नों के स्वान्त्य मूल विराट् के अध्यात्म, अधिभूत और अधिदैवत ये तीन विभाग हैं।

**मन**–अनुभवजन्य प्रमाण का विषय अध्यात्म है। मन अनुमेय है और उसकी वृत्तियाँ साक्षिवेद्य हैं। मन का अनुमान इस प्रकार है— 'विमलमर्थवेदनम् आत्मादित्रयातिरिक्तासाधारणकारणसापेक्षम्, तस्मिन् सत्यपि कादाचित्कघटवत्'।

(विवादास्पद अर्थ का परिज्ञान तीन से भिन्न किसी असाधारण कारण की अपेक्षा करता है; क्योंकि आत्मादि के रहने पर भी वह किसी समय में ही होता है, घट के समान) तात्पर्य यह है कि मन न्याय मत में परमाणुरूप माना जाता है। इसलिये वे लोग उसका प्रत्यक्ष नहीं मानते; किन्तु उसकी सिद्धि अनुमान से करते हैं। जैसे छेदन आदि क्रिया में कुठार आदि करण हैं, उसी तरह ज्ञान क्रिया में अनुमित मन कारण है।

वस्तु के प्रत्यक्ष में विषय और इन्द्रिय का सन्निकर्ष कारण है किन्तु प्रमाता, प्रमेय एवं प्रमाण इन तीनों के रहने पर भी कदाचित् विषय का प्रत्यक्ष नहीं होता। जैसे शस्त्रादि के निर्माण में दत्तचित्त शिल्पी के समीप से एक बुड्ढा बैल गया, उसके साथ शिल्पी का दैवात् संयोग भी हो गया। थोड़ी देर बाद एक व्यक्ति ने पूछा—इधर से कोई बूढ़ा बैल गया है। शिल्पी ने सत्य ही उत्तर दिया—मेरा मन शस्त्र निर्माण में लगा था, अतः मैंने नहीं देखा। अतः यदि विषय के प्रत्यक्ष में प्रमाता आदि तीन ही कारण हों तो वे तो थे ही फिर उस बूढ़े बैल का प्रत्यक्ष क्यों नहीं हुआ? अतः इन तीनों के अतिरिक्त चौथा भी कोई असाधारण कारण है। वस्तुतः अपने-अपने विषयों में सब इन्द्रियों से ज्ञान की उत्पत्ति मन से ही होती है। अतः ज्ञान के साधन चक्षुरादि इन्द्रियाँ मन ही हैं। श्रुति कहती है—**मनसा ह्येव पश्यति**। मेरा मन अन्यत्र आसक्त था, अतः उसे नहीं देखा, विषयान्तर में मन था अतः नहीं सुना। अतः प्राणी मन से ही देखता है, मन से ही सुनता है। इतना ही नहीं, श्रुति कहती है—

**''कामः सङ्कल्पो विचिकित्सा श्रद्धाश्रद्धा धृतिरधृतिर-**
**भीरित्येतत्सर्वं मन एव।''**

**वाक्**– लोक में जो वेणु-वीणा आदि के ध्वनिरूप शब्द अथवा वर्णात्मक शब्द हैं वे सब शब्द वाक् ही हैं। वाक् शब्द से वागिन्द्रिय के विषय शब्द और उससे उत्पन्न होने वाले ज्ञान का ग्रहण करना उचित है।

**प्राण–** मुख और नासिका में गमन करने की जिसमें योग्यता है, ऐसा हृदय आदि में रहने वाला उच्छ्वास का हेतु प्राण है। अधोवृत्ति को निकालने हेतु हेतुभूत वायु अपान कहलाता है। शरीर में व्यापी वीर्यवान् कर्म का हेतु व्यान कहलाता है। उत्साहपूर्वक क्रिया का हेतु कण्ठादि स्थान में रहने वाला उदान है। असित और पीत के समीकरण का हेतु कोष्ठादि स्थान में रहने वाला समान कहलाता है। प्राण की उपर्युक्त पाँच वृत्तियाँ हैं। इस प्रकार अध्यात्म विषय के तीन अन्नों के विभाग का वर्णन किया गया। सब इन्द्रियों में अपने-अपने विषयों का ग्रहण करने में अनुकूल जो परिस्पन्द क्रिया और अर्थप्रकाश है, तद्-विशिष्ट मन के सहित एकादश इन्द्रियों का जितना व्यापार होता है, वह सब प्राण का ही है। प्राण ही अमृत है। प्राण करणात्मक शरीर का उपष्टम्भक धारयिता है तथा आत्मभूत अमृत और अविनाशी है। अध्यात्म वागादि इन्द्रियाँ और अधिदैवत अग्न्यादि देवता मृत्यु श्रम से ग्रस्त होकर अपने कर्म से विरत हुये। प्राण उक्त श्रम से ग्रस्त नहीं हुआ। अतः वह अपने कर्म में तत्पर रहता है। क्षण भर के लिए श्रान्त नहीं होता। इस कारण वागादि इन्द्रियाँ उक्त साधन से तद्रूपता को प्राप्त कर प्राण नाम से प्रख्यात हुईं।

अधिभूत की दृष्टि से विचार करने पर भूर्लोक, भुवर्लोक और स्वर्लोक ये तीन लोक हैं, अर्थात् वाक् ही भूर्लोक, मन भुवर्लोक और प्राण स्वर्लोक है। वाग् ऋग्वेद, मन यजुर्वेद और प्राण सामवेद है। वाक् ही देव है, मन पितर है और प्राण मनुष्य है। मन ही पिता है, वाक् माता है और प्राण प्रजा है। विज्ञात, विजिग्याख्य और अविज्ञात क्रमशः वाक्, मन और प्राण ही हैं। ज्ञात अर्थ का वाग् में समावेश उचित है, मन ज्ञान की इच्छा का विषय अर्थात् विजिज्ञाख्य है, क्योंकि मन संकल्पात्मक है, जो अविज्ञात है वह प्राण है। वाक् का अधिदेव स्वरूप यह है कि वाणी का अधिष्ठान वाणी का गो क पृथ्वी है, अग्नि स्वरूप है और सूर्य मन है। अर्थात् यह पृथिवी शरीर है। ज्योतिरूप आधेय एवं इन्द्रिय अग्नि है। मन का आधिदैविक द्यौः शरीर है, ज्योतिस्वरूप आधेय यह आदित्य है। प्रश्न उठता है कि मन का सम्बन्ध चन्द्रमा से है— "चन्द्रमा मनसो जातः"। यहाँ आदित्य कैसे कहा गया? समाधान दिया गया कि सूर्य (सविता) बुद्धि के देवता हैं, यह गायत्री मन्त्र से स्पष्ट है। मन और बुद्धि को एक मानकर मन के भी देवता सूर्य हो सकते हैं। संकल्पप्रधान वृत्ति को मन कहते हैं और अध्यवसायप्रधान वृत्ति को बुद्धि कहते हैं।

## पुत्र-कर्म

पुत्र-कर्म और अपरविद्या ये तीनों लोक के साधन हैं। मनुष्यलोक, पितृलोक एवं देवलोक, इस प्रकार के तीन लोक हैं। पुत्रान्य साधन से मनुष्यलोक, अग्निहोत्रादि कर्म से पितृलोक और विद्या से देवलोक की विजय होती है। मनुष्यलोक पुत्र से ही जीता जाता है, इसमें प्रमाण क्या है? साधन तो क्रिया ही हो सकती है, द्रव्य नहीं। समाधान दिया गया कि सम्पत्ति कर्म द्वारा पिता पुत्र को बुलाकर श्रुति द्वारा प्रदर्शित नीति से अनुशासन करे—"त्वं ब्रह्म त्वं यज्ञः त्वं लोकः।" पुत्र इसे स्वीकार कर कहे— "अहं ब्रह्म अहं यज्ञः अहं लोकः"। पिता कहता है— मेरा जो अध्ययनादि कर्म अवशिष्ट रह गया है, उसे तुम पूरा करना। जो कुछ अधीत या अनधीत है, उस सब के तुम्हीं ब्रह्म हो अर्थात् जो मत्कर्तृक वेदाध्ययन है वह त्वत्कर्तृक हो। जो मत्कर्तृक यागादि व्यापार है वह सब त्वत्कर्तृक हो। जो लोक मेरा जेतव्य था वह तुम्हारा जेतव्य हो। वेदों का अध्ययन करना, यज्ञ करना तथा लोकजय करना यह सब तुम्हारा कर्तव्य है। अब मैं मुक्त होता हूँ। अतः आगे का मेरा कर्तव्य—अध्ययन, यज्ञ, लोकजय आदि तुम्हें करना है। इसी से यह लोक पुत्रजित कहलाता है। श्रुति पुत्र शब्द का निर्वचन करती हुई कहती है— "पुरणेन पितरं त्रायते"। अध्ययनादि स्वकर्तव्य का प्रमादिवश पिता ने जो अनुष्ठान नहीं किया उसी को "अक्ष्णया" (छिद्रित) कहते हैं। उस कर्म छिद्र से पिता को मुक्त करता है। छिद्रित कर्म को पूर्ण कर पुत्र पिता की रक्षा करता है।

द्वितीय अध्याय में छः ब्राह्मण हैं। पहले के तीन ब्राह्मण अपवाद-प्रधान होकर ब्रह्मतत्त्व का निरूपण करते हैं। चतुर्थ अध्याय में उक्त आत्मतत्त्व का साक्षात् किसमें तात्पर्य है, उसका विस्तार किया गया है। पञ्चम ब्राह्मण में फलानुसारी सर्वात्म भाव का निरूपण किया गया है। छठें ब्राह्मण में विद्या वंश का विस्तार कहा गया है।

## वालाकि एवं अजातशत्रु

आत्मतत्त्व को समझने के लिए काशिराज अजातशत्रु ने सिद्धान्ती बनकर अभिमानी तथा वाग्मी वलाका के पुत्र वालाकि के मतों का निराकरण किया है। इस पूर्वोत्तर पक्ष की शैली से आत्मा की अवधारणा स्पष्ट हो जाती है। आख्यायिका से दुरूह तत्त्व का भी सुख से अवरोध होता है। यह अनुभव से सिद्ध है—

"सुखावबुद्धये यदा श्रद्धाचारादिसिद्धये।
आख्यायिकासुखाद्‌बोध उक्ति-प्रत्युक्तितो भवेत्"।। (२।७)

ब्रह्म के स्वरूप पर प्रश्‍न-परिप्रश्‍न प्रारम्भ होता है। राजा इसे समझाने के लिए गार्ग्य को एक सोये हुये व्यक्ति के समीप ले गया। नाम लेकर पुकारा, किन्तु वह नहीं जागा। सुषुप्ति अवस्था में प्राण और भोक्ता ये दोनों अवस्थित हैं। इन्द्रियादि का उस समय सान्निध्य नहीं है; क्योंकि उनका आत्मस्थित अज्ञान में लय हो गया है। पुरुष भोक्ता है, भोग्य नहीं। अत: प्राण भोज्य है, भोक्ता नहीं। यदि वह वस्तुत: भोक्ता होता तो उसे अपने पुकारे गये नाम का श्रवण अवश्य होता। इससे स्पष्ट है कि वह भोक्ता नहीं है। यदि प्राण भोक्ता होता तो जाग्रत् काल के समान स्वापकाल में भी सुनता। स्पर्श से भी वह नहीं जगा; क्योंकि स्पर्श बोद्धा तक नहीं पहुँचा। मन का आत्मा के साथ सम्बन्ध ही नहीं हैं। मन का स्वकारण में लय हो जाता है। इसलिए दृढ़ स्पर्श की आवश्यकता होती है।

इस प्रकार देह से अतिरिक्त आत्मा है यह पाणि-पेषणजन्य बोध द्वारा राजा ने वालाकि को समझा दिया। काशिराज अजातशत्रु ने गार्ग्य से पूछा कि पाणिपेषण से पूर्व यह विज्ञानमय आत्मा कहाँ था? हाथ से झकझोरने पर वह कहाँ से इस देह में आया? क्या सुषुप्ति काल में यह आत्मा शरीर का त्याग कर शरीरान्तर में चला जाता है। गार्ग्य समुचित उत्तर न दे सके। राजा ने विस्तार से इन प्रश्नों का समाधान किया। जैसे कोई विजेता राजा अपने विजित देश में अपने भृत्यगणों के साथ विहार करता है, वैसे ही यह विज्ञानमय आत्मा वागादि इन्द्रियों को लेकर जागरित स्थान से उठकर अपने देह में ही स्वप्न स्थान में यथेष्ट विहार करता है। यही स्वप्न कहा जाता है। आत्मा देहादि से अतिरिक्त है। लोहे के तप्त पिण्ड में जैसे अग्नि सर्वत: व्याप्त रहती है, वैसे ही शरीर को व्याप्त कर आत्मा उसमें स्थित रहता है।

सुषुप्ति अवस्था में यह आत्मा किस क्रम से उपाधिलीन होता है? हृदय का स्वरूप क्या है? उपनिषद् क्या है? प्राण और जीव में क्या अन्तर है? प्राण और शरीर का क्या सम्बन्ध है? "सत्यस्य सत्यम्" क्या है? गार्ग्योक्त ब्रह्म का विस्तार से निराकरण कर काशिराज अजातशत्रु समुचित उत्तर देते हैं।

प्राण का आश्रय शरीर है। इन्द्रियों का आश्रय भी शरीर है। शरीर में जब तक प्राण रहता है, तब तक इन्द्रियाँ भी उसमें रहती हैं। जिस भाग में

प्राण का संचार नहीं होता वह सूख जाता है। प्राण एवं शरीर के सम्बन्ध पर विस्तृत विचार किया गया है। शमदमादि के द्वारा मुमूर्षु को इन्द्रियों पर विजय प्राप्त करनी चाहिए। शरीर के अङ्गों में देवताओं एवं ऋषियों का निवास है। आँख की लाल धारियाँ एकादश रुद्र हैं, आँख का जल पर्यन्य देवता है। नेत्र में कनीनिका जो काली पुतली है वह आदित्य है। दो कान के, दो नाक के, दो आँख के और एक मुख के छिद्र मिलकर सात हैं। इनमें क्रम से गौतम, भारद्वाज, विश्वामित्र, जमदग्नि, वशिष्ठ, कश्यप एवं अत्रि ऋषि का निवास है। इसलिए उपासक अपने में हिरण्यगर्भ जो उपास्य है, उसके स्वरूप का अनुचिन्तन कर, अर्थात् 'मैं हिरण्यगर्भ हूँ' ऐसा ध्यान कर तद्रूप से उक्त ध्यान कर सकता है। शरीरेन्द्रिय में इस प्रकार देवत्व की परिकल्पना विश्व भर में नहीं है। आत्म तत्त्व के ज्ञात हो जाने पर सम्पूर्ण शङ्कायें मिट जाती हैं। यथा—

**भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः।**

**क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन् दृष्टे परावरे।।**

ब्रह्म के मूर्त्त एवं अमूर्त्त दो स्वरूप हैं। जो चाक्षुष प्रत्यक्ष हैं वे मूर्त्त हैं, जैसे— पृथिवी, जल और तेज। वायु एवं आकाश अमूर्त्त हैं। सत् का अर्थ अपरोक्षत्व और त्यत् परोक्षत्व है। मूर्तत्व मर्त्यत्व स्थिततत्व और सत्त्व इनसे विशिष्ट मूर्त ब्रह्म के रूप हैं।

**सत्य**—'सच्च व्यच्च सत्यम्'। विराट् के शरीर को सत्य कहा गया है। नाम और रूप सत्य हैं। इसका अर्थ हुआ कि पृथिवी, अग्नि और जल ये तीनो भूत सत्संज्ञक हैं और वायु एवं आकाश ये दो भूत त्यत्संज्ञक हैं। इसलिए सत्य शब्द से पाँचों भूतों का ग्रहण इष्ट है। अमूर्त, अमृत, यत् और त्यत् इन चार विशेषणों से विशिष्ट जो हिरण्यगर्भ है वही प्राण है। अन्त में मोक्ष के साधन पर विचार किया गया है।

### याज्ञवल्क्य एवं मैत्रेयी संवाद

गार्ग्य, वालाकि एवं अजातशत्रु के कथोपकथन के बाद बृहदारण्यकोपनिषद् का महत्त्वपूर्ण अंश याज्ञवल्क्य एवं मैत्रेयी संवाद है। याज्ञवल्क्य की मैत्रेयी एवं कात्यायनी दो पत्नियाँ थीं। संन्यास लेने से पूर्व उन्होंने दोनों में अपना धन विभाजित करना चाहा जिससे विवाद न हो। उन्होंने अपना मन्तव्य मैत्रेयी से कहा। साथ ही साथ उन्होंने ज्ञान के महत्त्व को बताते हुए उसे ही मोक्ष का

साधन बताया, धन को नहीं। मैत्रेयी विदुषी थी। वह याज्ञवल्क्य से प्रश्न पूछती जाती है। यदि मोक्ष का साधन वित्त नहीं तो ज्ञान के स्वरूप एवं आत्मतत्त्व का विवेचन कीजिए। स्त्रियों को संन्यास का अधिकार क्यों नहीं? याज्ञवल्क्य स्त्रियों के लिए भी कर्म संन्यास की बात स्वीकार करते हैं।

भूमा क्या है? "यत्र नान्यत्पश्यति नान्यच्छृणोति नान्यद् विजानाति स भूमा"। जहाँ ज्ञाता-ज्ञेय, प्रमाता-प्रमेय आदि का भेद मिटकर अद्वैतभाव हो जाय वह भूमा की स्थिति है।

आत्मज्ञान से सब कुछ कैसे विदित हो जाता है? क्योंकि आत्मा से अतिरिक्त कोई पदार्थ ही नहीं है। जो कुछ देखते या सुनते हैं वह सब आत्मा ही है।

अरे मैत्रेयी, यह परमात्मा जो प्रकृत है वह महान् अनवच्छिन्न देश-काल और वस्तुरूप त्रिविध परिच्छेदों से शून्य एवं पारमार्थिक है।

हे मैत्रेयी, जैसे जल में घुले हुए नमक के ढेले को प्राप्त करना कठिन है, वैसे ही शरीर में व्याप्त यह परमात्माख्य वस्तु है। अविद्या द्वारा परिच्छिन्न होकर तुम संसारधर्मवती हुई हो। वस्तुत: अजर, अमर, अभय, शुद्ध अविद्याजनित भ्रान्ति-भेदवर्जित ब्रह्म में तुमने भेदबुद्धि उत्पन्न की है; क्योंकि अविद्या दशा में ही भेद-व्यवहार होता है, विद्या दशा में नहीं।

याज्ञवल्क्य-मैत्रेयी संवाद का सर्वोत्तम अंश महर्षि द्वारा सहृदय होकर किया गया प्रिय एवं अप्रिय का विवेचन है।

"न वा अरे पत्यु: कामाय पति: प्रियो भवति, आत्मनस्तु कामाय पति: प्रियो भवति। न वा अरे जायायै कामाय जाया प्रिया भवति आत्मनस्तु कामाय जाया प्रिया भवति"।—पृ. १४२७।५ श्रुति:।

अरे मैत्रेयी, पति की प्रीति के लिए स्त्री को पति प्रिय नहीं होता; किन्तु अपनी प्रीति के लिए पति स्त्री को प्रिय होता है। पति के द्वारा स्त्री को सुख होता है। अत: स्त्री स्वसुख के लिए ही पति से प्रेम करती है। अत: हे मैत्रेयि! आत्मा द्रष्टव्य है, अर्थात् आत्मा को देखना चाहिए, आत्मा श्रोतव्य (श्रवण करने योग्य) है। आत्मा के दर्शन से, श्रवण से, मनन से, निदिध्यासन से यह प्रपञ्च विदित हो जाता है। यह निश्चित है कि—

**क्षयान्ता निचयाः सर्वे पतनान्ताः समुच्छ्रयाः।**

**संयोगान्ता विप्रयोगान्ता मरणान्तं च जीवितम्।।**

अतः वैषयिक सुखों का त्याग कर आत्यन्तिक आत्म सुख का आश्रयण करना चाहिए।

यह सम्पूर्ण संवाद हृदयस्पर्शी एवं मार्मिक है। पुराणों से ज्ञात होता है कि मैत्रेयी ने याज्ञवल्क्य के उपदेशों से प्रभावित होकर कर्म संन्यास ले लिया था।

**मधु-विद्या**

श्रुति के अनुसार यह प्रसिद्ध पृथिवी सब भूतों की मधु है, अर्थात् ब्रह्मादि से लेकर स्तम्बपर्यन्त सम्पूर्ण प्राणियों की मधु है। मधु का अर्थ कार्य है। मधु इव मधु अर्थात् मधु के सदृश है। जैसे मधु कार्य है वैसे ही पृथिवी भी कार्य है। जैसे एक मधु का छत्ता अनेक मधुमक्खियों द्वारा निर्मित है, वैसे ही यह पृथिवी अनेक भूतों से निर्मित है। जैसे पृथिवी सब भूतों की मधु है, वैसे ही सब भूत पृथिवी के मधु हैं, अर्थात् कार्य हैं। पृथिवी में जो यह चिन्मय, प्रकाशमय, अमृतमय और अमरणधर्मा पुरुष है, वह सब भूतों का उपकारक होने से मधु है। सब भूत भी उक्त पुरुष के मधु हैं। जल, अग्नि, वायु, आदित्य, दिशायें, चन्द्रमा, विद्युत्, मेघ, आकाश आदि सभी कार्य-कारण-सङ्घातात्मा होते हुए परस्परोपकारकत्व रूप से मधु होते हैं।

**सर्वं सर्वस्य कार्यं स्यात् सर्वः सर्वस्य भोजकः।**

**इत्येषा मधुविद्याऽत्र वैषम्यक्लेषहारिणी।।** (१५४५।१४)

प्राणि समुदाय मधु है। आत्मा सब भूतों की मधु है। मधु-विद्या के साथ एक आख्यायिका भी है। दध्यङ् ऋषि ने पहले यह विद्या इन्द्र को दी। इन्द्र ने कहा था कि यदि इस विद्या का उपदेश किसी अन्य को दोगे तो तुम्हारा सिर काट देंगे। अश्विनीकुमारों ने उनका सिर काटकर घोड़े का सिर लगाकर दध्यङ् ऋषि से यह विद्या सीख ली। इन्द्र के सिर काटने पर अश्विनीकुमारों ने उनका पहले वाला सिर, जो छिपाकर रखा था, लगा दिया।

इस आख्यायिका का भी निहितार्थ है। मधु-विद्या के दो भेद हैं— पहला त्वाष्ट्र है। त्वाष्ट्र नाम आदित्य का है। तत्सम्बद्ध यज्ञ का छिन्न सिर सूर्य हुआ। 'यज्ञस्य शिरोऽच्छिद्यत' इत्यादि। इस प्रकार प्रवर्ग्य कर्माङ्गभूत जो विज्ञान है वह

त्वाष्ट्र मधु है। दूसरा कक्ष्य (गोप्य) परमात्म सम्बन्धी विज्ञान मधु है। इस आख्यायिका का निहितार्थ है कि उपयुक्त शिष्य में विद्या प्रतिष्ठित करनी चाहिए। इसके लिए यदि प्राण भी देना पड़े तो गुरु को तत्पर रहना चाहिए।

मधु-विद्या का वर्णन छान्दोग्य एवं बृहदारण्यक दोनों उपनिषदों में है। बृहदारण्यक के मधु-ब्राह्मण के विवेचन में भगवत्पाद आचार्य शङ्कर की टिप्पणी द्रष्टव्य है— "यस्मात् परस्परोपकार्योपकारकभूतानि जगत् सर्वं पृथिव्यादि यच्च लोके"। क्योंकि पृथिव्यादि ब्रह्माण्ड के भाग में परस्पर उपकार्योपकारक भाव है और यह भी ज्ञात है कि जिन वस्तुओं का लोक में उपकार्योपकारक भाव है, वे एक ही कारण से उत्पन्न होते हैं— "तदेककारणपूर्वकमेकसामान्यात्मक-मेकप्रलयञ्च दृष्टम्"। एक ही कारण है, एक ही तत्व है एवं एक ही में नष्ट हो जाते हैं। इसलिये यह ब्रह्माण्ड, जिसमें पृथिव्यादि है, परस्पर कार्य-कारण भाव के कारण निश्चय ही समान है—

"तस्मादिदमपि पृथिव्यादिलक्षणं परस्परकार्यकारणत्वात्
तथाभूतं भवितुमर्हति"।

मधु-विद्या क्या है? मधु कार्य है— "इयं पृथ्वी प्रसिद्धं कार्यं सर्वेषां भूतानाम्। यथा एको मध्वपूपोऽनेकैः मधुकरैः निर्वर्तितः, एवमियं पृथ्वी सर्वभूतनिर्वर्तिता। तथा सर्वाणि भूतानि पृथिव्यै मधुकार्यम्"। आचार्य शङ्कर ने पूर्वोक्त विचार को अधिक स्पष्ट कर दिया है।

आत्मा सूक्ष्म शरीर के साथ (लिङ्गाभिमानी) मधु की तरह है। सभी जीवों के लिए वह उपकारक है एवं सभी जीव उसके लिए मधु के समान हैं।

"पृथ्वीभूतानि अमृतमयपुरुषाः, एवं अध्यात्मशरीरा, एवमेतच्चतुष्टयं तावदेकं सर्वभूतकार्यम्, अतो अस्यैककारणपूर्वकता परमार्थतो ब्रह्म"। ब्रह्म ही सत्य है, शेष सभी कार्य हैं। "मधुज्ञानं ब्रह्मविज्ञानम्" (छा. ३।३।११।४)। सभी में आध्यात्मिक एकता है। पृथ्वी, आप, अग्नि, वायु, आदित्य, दिशायें, चन्द्रमा, विद्युत्, मेघ, आकाश एवं धर्म सभी उसी के परिस्पन्द हैं। आत्मा ही सभी का शासक है— "सर्वेषां भूतानामधिपतिः। तद्यथा रथनाभौ च आराः सर्वे समर्पिताः"।

वैदिक दर्शन के अनुसार यह अखिल ब्रह्माण्ड मधुवत् मधुर है। हम पित्त से ग्रस्त हैं, अतः यह कष्टकर प्रतीत होता है। जो जीवन्मुक्त हैं उनके लिए

यह विश्व मधुवत् है। बौद्ध एवं जैन इसे दुःखमय मानते हैं।

छान्दोग्य उपनिषद् में मधुविद्या को सूर्य की उपासना-पद्धति माना गया है— "सवित्तृविषयमुपासनम्"।

बृहदारण्यक उपनिषद् में भी शाकल्य ने याज्ञवल्क्य से पूछा—'कतमा अदित्या:' कितने आदित्य हैं? याज्ञवल्क्य ने कहा—'द्वादशा वै मासा:' बारह मास ही आदित्य हैं। वे अपने साथ सब कुछ ले जाते हैं। इसीलिए आदित्य हैं— "सर्वमाददाना यान्ति"। मधुविद्या का सम्बन्ध आदित्य की उपासना से सम्बद्ध है, इसमें सन्देह नहीं।

## याज्ञवल्क्य काण्ड

उपदेश-प्रधान मधुकाण्ड की समाप्ति पर उपपत्तिप्रधान याज्ञवल्क्य-काण्ड तृतीय अध्याय से प्रारम्भ होता है। वाद तीन प्रकार के होते हैं— वाद, जल्प, और वितण्डा। वाद का लक्षण बताया गया है— "प्रमाणतर्कसाधनोपालम्भ: सिद्धान्तविरुद्धपञ्चावयवोपपन्न: पक्षप्रतिपक्षपरिग्रहो वाद:"। सारांश यह है कि तत्त्व जानने की इच्छा वाले पुरुषों की कथा वाद है। जल्प की परिभाषा है— "यथोक्तोपपन्नश्छलजातिनिग्रहसाधनोपलम्भो जल्प:"। अर्थात् तत्त्व निर्णय और विजय प्रयोजन के लिए जल्प होता है। वितण्डा की परिभाषा है— "सप्रतिपक्ष-स्थापनाहीना वितण्डा"। इसमें एक ही पक्ष की स्थापना होती है। वितण्डा केवल विजय के लिए की जाती है। यहाँ केवल वाद एवं जल्प का ही प्रयोग किया गया है। वाद एवं जल्प में अन्तर यह है कि वाद में छल आदि विग्रह का प्रयोग नहीं होता और जल्प में होता है। प्रारम्भ जल्प कथा से होता है।

### अश्वल एवं याज्ञवल्क्य

इसके अन्तर्गत विचारणीय विषय हैं— मृत्यु का अतिक्रमण कैसे हो, मृत्यु का निर्णय, संसार की व्याप्ति, आत्मा का निर्णय, आत्मा में ब्रह्मता, ब्रह्मकार्यवाद, कारण की अवस्था एवं ब्रह्मतत्त्व का निरूपण आदि। देवताओं का निरूपण और सगुण-निर्गुण ब्रह्म का निरूपण किया गया है। प्रारम्भ एक आख्यायिका से होता है। विदेह राजा जनक की सभा में ब्रह्मवेत्ता महर्षि इकट्ठे हुए। घोषणा की गयी, जो सबसे बड़ा ब्रह्मवेत्ता हो वह दस-दस पाद सोने से मढ़ी एक हजार गायें अपने साथ ले जाये। याज्ञवल्क्य अपने को सबसे बड़ा ब्रह्मवेत्ता मानते हुए अपने छात्र सामाश्रव से गायों को घर ले जाने के लिए

कहा। वहाँ उपस्थित ब्रह्मवेत्ताओं में अश्वल ने 'मृत्यु को अतिक्रान्त करने के उपाय' पर प्रश्न पूछना प्रारम्भ किया। यजमान मृत्यु का अतिक्रमण कैसे कर सकता है? याज्ञवल्क्य ने उत्तर दिया— 'अग्निरूप से अधिदैवत रूप में दृश्यमान साधनों से यजमान की मुक्ति होती है'। अश्वल, याज्ञवल्क्य से प्रश्न पर प्रश्न करते जाते हैं और याज्ञवल्क्य उनका समुचित उत्तर देते जाते हैं। सम्पद् क्या है? स्वल्प कर्म में महत् कर्म का चिंतन सम्पद् है। जैसे अग्निहोत्र करने वाला व्यक्ति यह ध्यान करे कि हम अश्वमेध यज्ञ कर रहे हैं— यह सम्पद् कहा जायेगा। पुनः शंका होती है, यदि छोटे कर्म से ही बड़े कर्म का फल मिलने लगे तो महान् कर्म में किसी की प्रवृत्ति क्यों होगी? कहा गया है—

**अक्के चेन्मधु विन्देत किमर्थं पर्वतं व्रजेत्।**
**इत्यस्यार्थस्य संसिद्धौ को विद्वान् यत्नमाचरेत्।।**

अर्थात् यदि घर के कोने में शहद मिल जाय तो पर्वत पर कौन जायेगा? इन सब प्रश्नों का उत्तर देते जाते हैं। अश्वल ऋषि श्रौत विद्या के ज्ञाता थे। उन्होंने कठिन प्रश्न किये, जिनका समाधान भी याज्ञवल्क्य ने किया। मृत्यु की मृत्यु क्या है? इसका उत्तर देते हुए याज्ञवल्क्य उदाहरण से स्पष्ट करते हैं— अग्नि जगत् मात्र की विनाशक है। इसीलिए अग्नि को मृत्यु कहते हैं; किन्तु उस अग्निरूपी मृत्यु को जल खा जाता है। पुनः प्रश्न करते हैं कि मृत्यु की मृत्यु पुनः उस मृत्यु की मृत्यु इससे अनवस्था हो जायेगी। इसका उत्तर देते हुए, याज्ञवल्क्य कहते हैं— अज्ञान सर्ववन्द्य मृत्यु की मृत्यु है। आत्मतत्त्वज्ञान अज्ञान की मृत्यु है और अन्ततः विज्ञान ही विज्ञान की मृत्यु है।

**भुज्यु-याज्ञवल्क्य-संवाद**

इसके बाद भुज्यू नामक ऋषि याज्ञवल्क्य से प्रश्न पूछने लगे। उन्हें यह अभिमान था कि संसार की अवधि का ज्ञान गन्धर्व द्वारा उन्हें ही प्राप्त है। उनका प्रश्न है कि संसार का लक्षण है— 'जनन-मरणशीलत्व' और ब्रह्मा की आयु भी सौ वर्ष कही गयी है। अत एव वे भी नित्य नहीं हैं, फिर नित्य क्या है? 'अविद्यामात्र दौहित्र शुद्धात्मक स्वरूप मोक्ष है'। मानसिक तथा वाचिक, कायिक रूप तीन प्रकार के कर्मों का फल सत्त्वगुण, तमोगुण और रजोगुण के भेद से तीन प्रकार का उत्तम, मध्यम, अधम तीन प्रकार के प्राणियों का संसार कहा गया है। 'पारिक्षित क्या है'? इसका भी उत्तर देते हैं। ब्रह्महत्या आदि पाप जिससे

नष्ट हो जाते हैं, वह परीक्षित यज्ञ है और उसका अनुष्ठान करना पारिक्षित। उत्तर से सन्तुष्ट होकर भुज्जू भी वाद से उपरत हो गये।

**उशस्त एवं याज्ञवल्क्य**

इसके बाद चक्र के पुत्र उशस्त चाक्रायन ने प्रश्न पूछना शुरू किया। जो ब्रह्म साक्षात् अव्यवहित है वह कौन है? ब्रह्मवेत्ता याज्ञवल्क्य ने उनका भी समुचित उत्तर दिया। बात बढ़ती है, वे याज्ञवल्क्य पर व्यंग करते हैं कि गायों का लालच छोड़कर साधुभाव से जो अपरोक्ष ब्रह्म है उसके सम्बन्ध में कहिए। याज्ञवल्क्य अपने उत्तर से उन्हें संतुष्ट कर देते हैं और स्वयं को सर्वोच्च ब्रह्मवेत्ता सिद्ध कर देते हैं। इस खण्ड में भर्तृप्रपञ्च एवं गौडपादाचार्य के नाम की चर्चा की गयी है।

**विद्या**— विद्या के सन्दर्भ में अनेक उत्कृष्ट उद्धरण यहाँ उपलब्ध हैं। शास्त्रों में बताया गया है कि ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और अथर्वाङ्गिरस ये चार वेद हैं। इतिहास अर्थात् ब्राह्मण, जिसमें उर्वशी, पुरूरवा आदि का संवाद है। पुराण-विद्या अर्थात् नृत्यगीतादि शास्त्र, उपनिषद्, सूत्र आदि को परमात्मा का ही उच्छ्वास माना गया है, श्रवण, मनन, निदिध्यासन आदि का विवेचन है। श्रवण, मनन के बाद गुरुमुख से सुनी हुई बात का निरन्तर विषयान्तर से अव्यवहित विचार निदिध्यासन है। विद्या के सन्दर्भ में कहा गया है कि विद्या को गुप्त रखना चाहिए। विद्या ब्राह्मण के पास आकर कहने लगी— मैं तुम्हारी हूँ मेरी रक्षा करो, अयोग्य और अभिमानी को कभी मत दो, मेरी रक्षा करो। विद्या के साथ मर जाना उत्तम है, पर ऊसर में विद्या को कभी नहीं बोना चाहिए। मेरे छः तीर्थ हैं— ब्रह्मचारी, धनदायी, मेधावी, श्रोत्रिय, प्रिय और जो विद्या से विद्या का ग्रहण करता है।

चरक, जो भ्रमण करते हुए अध्यापन करते थे, बृहदारण्यक में उनकी चर्चा भी है। (मद्रेषु चरकाः पर्यव्रजामः—३।१)। चरक वे ब्रह्मचारी हैं जो अध्ययन के लिए व्रत का आचरण करते हैं एवं भ्रमणशील हैं।

विधि तीन प्रकार की होती है। प्रथम है अपूर्व विधि, जो प्रत्यक्षादि प्रमाणान्तर से अप्राप्त है, जैसे— 'अग्निहोत्रं जुहोति स्वर्गकामः'। दूसरा है पक्ष में अप्राप्त का विधान, नियम विधि, जैसे— 'ब्रीहीन् अवहन्ति'। धान से तंदुल अवघात अथवा नख-विदलन से हो सकता है और तीसरी है परिसंख्या— 'पञ्च पञ्चनखा भक्ष्याः' आदि। गुरु-शिष्य सम्बन्ध पर भी स्मृतिकार के नियम यहाँ

उद्धृत किये गये हैं। राजा अजातशत्रु के पास वालाकि ब्रह्मविद्या के लिए गये। राजा ने कहा— ब्राह्मण का शिष्य राजा होता है, आपत्ति काल में अब्राह्मण से ब्राह्मण विद्या ग्रहण करें। जब तक अध्ययन पूरा न हो तब तक उसका अनुगमन भी करें, अध्ययन की समाप्ति के बाद नहीं। यह गौतम आदि का सिद्धान्त है।

**वर्णनशैली**— पूर्व की अपेक्षा प्रस्तुत खण्ड में वर्णन-शैली अधिक प्रभावोत्पादक है। कथोपकथन अथवा वार्तालाप शैली में उपयुक्त शब्दों का चयन किया गया है। अच्छा तो सुनिये, ध्यान देकर सुनिये, मनन कीजिए, ऐसा मत कहिए आदि टिप्पणियों से ऐसा प्रतीत होता है जैसे दो व्यक्ति आमने-सामने बैठकर गहन वार्ता में निमग्न हैं। पुष्पपुटक-न्याय, कैमुतिक-न्याय आदि की चर्चा भी है। कहीं व्यंग्य करते हुए कहते हैं कि तर्करूपी घोड़े की पीठ पर आरूढ़ जो मन्दमति हैं उनको वेदार्थ में भी संदेह होता है। इस प्रकार की टिप्पणियाँ मन को छू जाती हैं।

ब्रह्मविद्या का यह अप्रतिम ग्रन्थ बहुत दिनों से विस्मृति के गर्भ में ही था। पूज्य पितामह महामहोपाध्याय **पं. श्री हरिहरकृपालु द्विवेदी जी** ने सम्पूर्ण वेदान्त-दर्शन को आत्मसात् कर इसे हस्तामलकवत् बना दिया है। अल्पज्ञ भी मूलविषय को हृदयङ्गम कर सकता है। पूज्य पिताश्री **आचार्य ब्रह्मदत्त द्विवेदी जी** की हार्दिक इच्छा इस महाग्रन्थ के प्रकाशन की थी। उनकी इस इच्छा की पूर्ति माननीय कुलपति **डॉ. मण्डन मिश्र जी** ने अत्यल्प समय में पूर्ण कर उनके प्रति अपनी सच्ची श्रद्धाञ्जलि अर्पित कर दी है। मैं उनकी इस सदाशयता के प्रति नतमस्तक हूँ।

मुझे विश्वास नहीं था कि इसका प्रकाशन इतना शीघ्र एवं इतनी भव्यता से होगा। **डॉ. हरिश्चन्द्रमणि त्रिपाठी**, निदेशक, प्रकाशन विभाग की तत्परता से असम्भव भी सम्भव हो सका है। मैं उनके प्रति आभार व्यक्त करता हूँ। प्रकाशन विभाग के **डॉ. हरिवंश पाण्डेय** आदि अन्य सदस्यों ने श्रमपूर्वक इस महायज्ञ को पूर्ण करने में सहयोग दिया है। श्रीजी प्रिण्टर्स के प्रबन्धक **श्री अनूप कुमार नागर जी** धन्यवाद के पात्र हैं, जिन्होंने इसे मोहक साजसज्जा एवं स्पष्टाक्षरों से सँवारा है।

**वाराणसी**
रामनवमी,
वि.सं. २०५६

**वाचस्पति द्विवेदी**
पूर्व अध्यक्ष, शिक्षाशास्त्र विभाग
सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय

# विषयानुक्रमणिका


| विषय | पृष्ठ पंक्ति |
|---|---|
| **प्रथम अध्याय का पञ्चम ब्राह्मण (११३१-११८७)** | |
| चतुर्थ ब्राह्मण के साथ पञ्चम ब्राह्मण की सङ्गति का कथन | ११३१-२ |
| द्रष्टा के कर्मों से सृष्टि का कथन | ११३४-१ |
| त्र्यन्नरूप आत्मा की उपासना का कथन | ११४८-१ |
| अन्त:करण की सत्ता में अनुमान कथन | ११५१-१ |
| 'त्रीण्यात्मनेऽकुरुत' इत्यादि श्रुतियाँ और उनका व्याख्यान | ११५५-१ |
| अधिदैवान्न का निरूपण | ११६०-१ |
| इन्द्रत्वादि गुण से युक्त वायु की उपासना का फल-कथन | ११६२-१ |
| चन्द्रमा कालात्मक विराट् है, यह कथन | ११६५-६ |
| प्राणोपासक का स्वरूप-कथन | ११७३-६ |
| श्रुत्युक्त उपासना का फल-कथन | ११७९-१ |
| वागादि के 'प्राण' नाम में हेतु-प्रदर्शन | ११८५-१ |
| **प्रथम अध्याय का षष्ठ ब्राह्मण (११८८-११९९)** | |
| षष्ठ ब्राह्मण के प्रतिपाद्य विषयों का कथन | ११८८-२ |
| सामान्य विशेष से अभिन्न है, यह निरूपण | ११९१-१ |
| **द्वितीय अध्याय का प्रथम ब्राह्मण (१२०१-१३३७)** | |
| द्वितीयाध्याय के प्रतिपाद्य विषय का निरूपण | १२०१-७ |
| द्वितीयाध्याय के ब्राह्मणों की संख्या और उनमें प्रतिपाद्य विषयों का कथन | १२०२-१ |

आख्यायिकारूप से अवबोधन में प्रवृत्त श्रुति से ज्ञान सुखपूर्वक होता है, यह निरूपण १२०३-९
राजा अजातशत्रु का अन्वयव्यतिरेक द्वारा गार्ग्य को ब्रह्मावबोधन १२०७-१
विज्ञानमय भोक्ता है, प्राण भोक्ता नहीं है, इस विषय का युक्तिपूर्वक निरूपण १२१७-१
विज्ञानमय की भोक्तृता का ज्ञान कराने के लिए उपायान्तर-कथन १२२२-१
देहादि की भोक्तृता का निरास १२२९-१
सुख-दुःखानुसन्धानरूप भोग चेतन में ही है, जड़ में नहीं है, इस विषय का निरूपण १२३१-१
अध्यस्त ज्ञान से भी भ्रान्ति की निवृत्ति होती है, यह कथन १२३३-१
विज्ञानमय शब्द का निर्वचन १२३५-१
'विज्ञानमयः पुरुषः' इस वाक्य में स्थित पुरुष शब्द का निर्वचन १२३८-१
कर्तृत्वादिधर्मातीत आत्मा में कर्तृत्वादिप्रतीति की औपाधिकता का निरूपण १२४२-१
सुषुप्ति में वागादि इन्द्रियों को लेकर जीव की ब्रह्मरूप आकाश में स्थिति का कथन १२४४-३
श्रुतिस्थ हृदय और आकाश शब्द का निर्वचन १२४६-१
शयन शब्दार्थ का निरूपण १२४९-३
अन्यमतखण्डनपूर्वक आत्मा में असङ्गत्व का कथन १२५८-१
सुषुप्ति में आत्मा की अद्वितीयानन्दरूपता का निरूपण १२६६-३
'यह आत्मा कहाँ से आया' इस प्रश्न का समाधान १२७५-७
ईश्वरशक्ति में प्रवर्तकत्व का निरास १२८४-१
आत्मा में संसारित्व और असंसारित्व का विचार १२९०-५
जीव और ईश्वर के भेद का निरास १२९७-१
भ्रान्ति से प्रतीत आत्मगत क्षेत्रज्ञत्व आदि की तत्त्वज्ञान से निवृत्ति होती है, इसमें राजपुत्र का दृष्टान्त-कथन १३०३-३

उपनिषत् के प्रामाण्य का उपपादन १३१५-१
उपनिषत् कर्मकाण्ड के प्रामाण्य का विघात नहीं करती, इस विषय का निरूपण १३२०-१
अद्वैत में प्रत्यक्षादि के साथ विरोध नहीं है, यह कथन १३२८-३

**द्वितीय अध्याय का द्वितीय ब्राह्मण (१३३८-१३५०)**

प्रथम ब्राह्मण के साथ द्वितीय ब्राह्मण की सङ्गति का कथन १३३८-२
प्राण के अधिष्ठान का विचार १३४२-१

**द्वितीय अध्याय का तृतीय ब्राह्मण (१३५१-१४१०)**

द्वितीय ब्राह्मण के साथ तृतीय ब्राह्मण की सङ्गति का कथन १३५१-२
ब्रह्म के मूर्तामूर्तात्मक दो स्वरूपों का कथन १३५३-७
भर्तृ-प्रपञ्च के मत का निर्देशपूर्वक निराकरण १३६१-८
विज्ञानवादी बौद्ध आदि की भ्रान्ति का कथन १३६९-१
वासनाओं में लिङ्गधर्मत्व का प्रतिपादन १३७७-१
मूर्तादि सकल पदार्थों का ब्रह्म में निषेध-कथन १३८९-१
विधि द्वारा जीवब्रह्मैक्यरूप अर्थ का प्रतिपादन १४०१-१

**द्वितीय अध्याय का चतुर्थ ब्राह्मण (१४११-१५३७)**

तृतीय ब्राह्मण के साथ चतुर्थ ब्राह्मण की सङ्गति का प्रदर्शन १४११-२
वित्तसाध्य कर्म से मोक्ष नहीं होता, यह प्रतिपादन १४१९-१
कर्म-संन्यास की द्विविधता का प्रतिपादन १४२३-१
मुख्य और अमुख्य प्रीति का प्रतिपादन १४२८-८
'आत्मा द्रष्टव्यः' इस सूत्र का निर्वचन १४३३-३
ब्रह्म की अविधेयता का सविस्तर निरूपण १४३९-१
'द्रष्टव्यः' को विधि मानने में फलाभाव का कथन १४५२-१
आत्मा के प्रत्यक्षत्व का उपपादन १४५६-१

शास्त्र की उपयोगिता का विचार १४६२-३
'श्रोतव्यः' शब्द का निर्वचन १४६५-३
मनन शब्द का निर्वचन १४६७-१
आत्मज्ञान से सकल पदार्थों के ज्ञान का उपपादन १४७३-१
भेददर्शन की सविस्तर निन्दा १४७७-१
ईश्वर वेद की श्वासवत् अनायास सृष्टि करते हैं; यह प्रतिपादन १४९०-१
ब्रह्म में सर्वाधारता का प्रतिपादन १४९७-३
स्वाभाविक और आत्यन्तिक प्रलय का प्रतिपादन १४९९-१
सैन्धव और खिल्य शब्द के अर्थों का निर्वचन १५१२-२
महत् आदि शब्दों का निर्वचन १५१५-१
आत्मा को विज्ञानघन कहने वाली और संज्ञाशून्य कहने वाली श्रुतियों का विरोध-परिहार १५२१-१
अज्ञानावस्था में ही द्वैतप्रतीति और ज्ञानावस्था में उसके अभाव का प्रतिपादन १५२३-१

**द्वितीय अध्याय का पञ्चम ब्राह्मण (१५३८-१५८४)**

चतुर्थ ब्राह्मण के साथ पञ्चम ब्राह्मण की सङ्गतियों का कथन १५४०-१
'इमा आपः' इत्यादि श्रुतियों से मधुविद्या का प्रतिपादन १५४९-३
निदिध्यासन से ब्रह्मचक्र की अभिव्यक्ति का कथन १५६१-१
ब्रह्मचक्र की कल्पना का खण्डन १५६२-१
ब्रह्मविद्या की स्तुति के लिए आख्यायिका का कथन १५६३-१

**द्वितीय अध्याय का षष्ठ ब्राह्मण (१५८५-१५८८)**

वंशप्रतिपादक श्रुतियाँ और उनका व्याख्यान १५८५-१
वंशश्रुतियों का प्रयोजन कथन १५८६-१

**तृतीय अध्याय का प्रथम ब्राह्मण (१५८९-१६१३)**

द्वितीय अध्याय के साथ तृतीय अध्याय की सङ्गति का कथन १५८९-३

तृतीय अध्याय के विषयों का संक्षेपतः कथन १५९३-१
'जनको ह वैदेहो' इत्यादि श्रुतियों से याज्ञवल्क्य और अश्वल की विविध शङ्काओं का आख्यायिका द्वारा प्रदर्शन और उनका समाधान १५९५-१
सम्पद् कर्मों का निर्वचन १६०५-१

**तृतीय अध्याय का द्वितीय ब्राह्मण (१६१४-१६५५)**

द्वितीय ब्राह्मण में जिन प्रश्नों को लेकर विचार होने वाला है, उनका सामान्यतः कथन १६१४-२
ग्रह पदार्थ का निर्वचन १६२०-१
तत्त्वविद् के प्राणों का उत्क्रमण होता है या नहीं, इस विषय का विवेचन १६३०-१
प्राणों का ही लय होता है या अविद्या आदि सम्पूर्ण प्रयोजकों का भी लय होता है? इस विषय का निर्णय १६३३-१
भोग से संसार क्षीण नहीं होता, यह कथन १६४१-१
अग्नि आदि देव वाग् आदि इन्द्रियों के अनुग्राहक हैं, यह कथन १६४६-७
कर्मादि परतन्त्र होने के कारण जीव में स्वाश्रयत्व का खण्डन १६५१-३

**तृतीय अध्याय का तृतीय ब्राह्मण (१६५६-१६९२)**

द्वितीय ब्राह्मण के साथ तृतीय ब्राह्मण की सङ्गति का कथन १६५६-१
कर्म अविद्या-निवर्तक नहीं है, यह विचार १६५८-३
मुक्ति कर्मजन्य नहीं है, यह निरूपण १६६१-१
भुज्यु और गन्धर्व के संवादरूप से आख्यायिका द्वारा अश्वमेधयाजियों की गति का वर्णन १६८१-१
संसार की अवधि का प्रतिपादन १६८३-१
अश्वमेधयज्ञकर्ताओं के गन्तव्य स्थान का प्रतिपादन १६८५-३
लोकविस्तार का प्रतिपादन १६८७-२

## तृतीय अध्याय का चतुर्थ ब्राह्मण (१६९३-१७३६)

ब्रह्मविद्या का विषय आत्मा है, इसका निरूपण १६९३-३

'यत् साक्षादपरोक्षाद् ब्रह्म' इत्यादि श्रुति में उक्त प्रत्येक पद की सार्थकता का कथन १६९९-१

जीव और ईश्वर के भेद-ज्ञान में हेतु कथन १७०२-१

साक्षी की अव्यभिचारिता का प्रतिपादन १७०५-१

आत्मा के प्रागभाव आदि का खण्डन १७०८-५

आत्मा की सत्ता का प्रतिपादन १७११-१

आत्मा के प्रत्यक्ष ज्ञान के लिए चाक्रायण की जिज्ञासा १७१५-३

साक्षी की स्वतःसिद्धता का प्रतिपादन १७२९-३

प्रमाता के स्वरूप का निर्वचन १७३१-१

ब्रह्मस्वरूप का निर्वचन १७३३-१

**कारिकानुक्रम** १-३१

कामः सङ्कल्पो विचिकित्सा श्रद्धाऽश्रद्धा
धृतिरधृतिर्ह्रीर्धीर्भीरित्येतत्सर्वं मन एव ।

—बृहदारण्यकोपनिषद्–१.५.३

अयमात्मा सर्वेषां भूतानां मधु
अस्यात्मनः सर्वाणि भूतानि मधु
यश्चायमस्मिन्नात्मनि तेजोमयोऽमृतमयः
पुरुषो यश्चायमात्मा तेजोमयोऽमृतमयः
पुरुषोऽयमेव स योऽयमात्मेदममृतमिदं
ब्रह्मेद ँ सर्वम् ।।

—बृहदारण्यकोपनिषद्–२.५.१४

## अथ पञ्चमं ब्राह्मणम्

जीवतः कर्मकर्तृत्वलक्षणोऽनर्थ ईरितः ।
मृतस्याऽविदुपः कर्मफलानर्थं इहोच्यते ॥ १ ॥
पूर्वजन्मन्यनुष्ठाय कर्मोपास्ती अनात्मवित् ।
जगत् सप्तान्नरूपेण सृजत्युत्तरजन्मनि ॥ २ ॥

---

सङ्गतिका प्रदर्शन करनेके लिए पूर्वकथितका अनुवाद करके सप्तान्न ब्राह्मणका तात्पर्य कहते हैं—'जीवतः' इत्यादिसे ।

चतुर्थ ब्राह्मणमें जीवित अवस्थामें ऐहिक या आमुष्मिक फलके लिए विहित और निषिद्ध कर्मके कर्ताका कर्तृत्वलक्षण अनर्थ कह चुके हैं । अब पञ्चम ब्राह्मणमें मृत अविद्वान्‌के कर्म और ज्ञानके फलरूप अनर्थको कहते हैं । श्लोकमें 'कर्म' शब्द उपलक्षण है, अर्थात् कर्मशब्दसे वक्ष्यमाण ज्ञानका भी संग्रह समझ लेना चाहिए । पूर्व जन्ममें जीवका जैसा शुक्ल, कृष्णादि कर्म और ज्ञान होता है, उसीके अनुसार मरणके बाद पुनः अन्य शरीरके साथ उसका सम्बन्ध होता है और उसीके अनुसार जाति, आयु और भोग आदि फल भी मिलते हैं । सांसारिक उत्तम राज्य आदिके भोग भी परिणाममें विरस, विनाशी और बन्धनके हेतु होनेसे वेदान्तियोंके मतसे अनर्थ ही कहे जाते हैं ॥ १ ॥

'पूर्वजन्म०' इत्यादि । आत्माको न जाननेवाले संसारी पुरुष द्वारा अनुष्ठित पूर्व जन्मके कर्म और उपासना भेदज्ञानपूर्वक ही हैं, क्योंकि भेदज्ञानके बिना कर्मानुष्ठान या उपासना नहीं हो सकती। अन्ततः उपास्य और उपासकका भेद उपासनाके लिए आवश्यक ही होता है। 'अन्योऽसावन्योऽहमस्मीति नासौ वेद' इत्यादि श्रुतिसे उपासनज्ञान आविद्यिक है, यह निश्चित होता है। इन दोनोंका अनुष्ठान करके जीव भावी जन्ममें सप्तान्नरूपसे जगत्‌की सृष्टि करता है ।

शङ्का—विशिष्ट ज्ञान-क्रियासे युक्त सूत्रात्मा जगत्‌की सृष्टि कर सकता है, क्योंकि वह अप्रतिबद्ध ज्ञान-क्रियारूप शक्तिसे विशिष्ट है । जीवात्मा तो उक्त ज्ञान-क्रियारूप शक्तिसे शून्य है, अतः वह सृष्टि कैसे कर सकता है ? यदि वह स्रष्टा होता, तो अपने प्रतिकूल पदार्थोंकी सृष्टि क्यों करता ?

समाधान—जैसे सूत्रात्मा पूर्व जन्ममें विहित और अविहित ज्ञान और कर्म करता है और उसके प्रभावसे इस कल्पमें जगत्‌का स्रष्टा होता है, वैसे ही

जीव भी उक्त ज्ञान और कर्म द्वारा जगत्का स्रष्टा माना जाता है; पूर्वार्जित कर्मका भोग करनेके लिए ही आगेकी सृष्टि होती है; इसलिए जीवका अदृष्ट भी सृष्टिमें निमित्त है; अतएव भोगारम्भक अदृष्टके न रहनेपर भी प्रलय होता है; ऐसा माना जाता है। 'भुजि' ( भोजनरूप ) क्रिया जैसे भोक्ताके लिए होती है, वैसे ही ( सृष्टि ) भी भोक्ताके लिए ही होती है।

शङ्का—सर्ग ( सृष्टि ) भोक्ताके लिए है, यह ठीक है, किन्तु वह भोक्ताके अदृष्टसे हुआ है; यह कहनेकी क्या आवश्यकता है ?

समाधान—जैसे जीवको दूसरेके शरीरसे सुख-दुःखका परिज्ञान नहीं होता, किन्तु अपने शरीर आदिसे ही होता है, क्योंकि अपना शरीर ही अपने अदृष्टसे बना है, अन्य शरीर नहीं, इस नियमके देखनेसे यह माना जाता है कि जो जिसके अदृष्टसे बना है, उसके द्वारा ही उसको उपभोग (सुख-दुःखका साक्षात्कार) होता है, दूसरेके द्वारा नहीं होता। जगत्के द्वारा जीवोंको उपभोग होता है, इसलिए जीवोंके अदृष्टसे ही जगत् बना है, यह मानना चाहिए।

शङ्का—यदि उक्त न्यायसे जीवोंके अदृष्टसे संसार बना है, तो शरीर, इन्द्रिय आदिके समान जगत् असाधारण हो जायगा; सर्वसाधारण नहीं हो सकेगा, किन्तु पृथिवी, जल आदि साधारण देखे जाते हैं।

समाधान—संपूर्ण कर्मोंके फल दो प्रकारके होते हैं—एक साधारण और दूसरा असाधारण। जैसे वर्षा और धूप, दिन तथा रात्रि आदि साधारण हैं, क्योंकि अनेक जीवोंके लिए तृप्तिकर वर्षा, सन्तापकर ग्रीष्मकी धूप, निद्रासुखके लिए रात्रि और कर्म करनेके लिए दिन होता है। 'रात्रिः स्वप्नाय भूतानां चेष्टायै कर्मणामहः' इत्यादि धर्मशास्त्र भी साधारण सर्गमें प्रमाण है। नावमें बैठे हुए अनेक प्राणियोंके दैवदुर्विपाकसे नाव डूब जाती है और 'कुपितकपिकपोलान्तर्गतोदुम्बरदरीमशकवत्' ( क्रुद्ध वानरकी गालमें गये हुए गूलरके फलमें जो मच्छर हैं, वे सब दुर्दैवसे मर जाते हैं ) इत्यादि दृष्टान्तोंसे अनेक प्राणियोंके अदृष्टसे साधारण कार्य भी होता है यह मानना पड़ेगा और शरीर, इन्द्रिय आदि असाधारण कार्य तो प्रसिद्ध ही हैं।

सारांश यह है कि अदृष्टसे तीन प्रकारके कार्य होते हैं—साधारण, असाधारण और उभयात्मक। साधारण नृत्यादि हैं, क्योंकि अनेक जीव एक समयमें उसे देख सकते हैं और तज्जन्य आनन्दका अनुभव करते हैं। असाधारण अपने पुत्रके अवलोकनसे जनित सुख है और उभयात्मक रमणीय बगीचा आदिके दर्शनसे

चतुर्थब्राह्मणप्रोक्तं यद्यपि ज्ञानकर्मणोः ।
फलं तथापि वैषम्यमस्ति जीवेशरूपतः ॥ ३ ॥
उत्कृष्टज्ञानकर्मभ्यां वैराजं पदमाप्य यत् ।
जगत् सृजति तत्प्रोक्तं चतुर्थब्राह्मणे पुरा ॥ ४ ॥
निकृष्टज्ञानकर्मभ्यां मनुष्यादिपदं गतः ।
स्वभोग्यं सृजते यत्तत्पञ्चमेऽस्मिन्नुदीर्यते ॥ ५ ॥
सृष्ट्या क्रीडत्यविश्रान्त ऐन्द्रजालिकवद्विराट् ।
स्वप्नदृष्टयेव विश्रान्तः सृष्ट्या क्लिश्नाति मानवः ॥ ६ ॥

होनेवाला सुख है । अतः यह सिद्ध हुआ कि साधारणरूपसे, असाधारणरूपसे तथा उभयरूपसे कर्मफलभोगके लिए ही जगत् है । यह सर्ग अदृष्टवश एक-एक प्राणी द्वारा भी बना है । इसी अभिप्रायसे मधुविद्याके प्रसङ्गमें इस सिद्धान्तको कहेंगे कि सब सबके कर्ता हैं और कार्य भी हैं ॥ २ ॥

'चतुर्थ०' इत्यादि। यद्यपि चतुर्थ ब्राह्मणमें ज्ञान और कर्मोंके फलोंका निरूपण हो चुका है, तथापि पञ्चम ब्राह्मणमें फिर उन्हींका निरूपण करते हैं, इसलिए पुनरुक्त दोष होगा, इस शङ्काका निराकरण—'जीवेशरूपतः' इस शब्दसे करते हैं अर्थात् चतुर्थ ब्राह्मणमें ईश्वरके ज्ञान और कर्मके फलोंका निरूपण किया गया है और इस पञ्चम ब्राह्मणमें जीवके ज्ञान और कर्मोंके फलोंका निरूपण किया जायगा; अतः पूर्वकी अपेक्षा इसमें यह भेद है, इसलिए उक्त दोषकी प्राप्ति नहीं है ॥ ३ ॥

वैषम्यको ही स्फुट करते हैं—'उत्कृष्ट०' इत्यादिसे ।

उत्कृष्ट याने अतिप्रशस्त ज्ञान ( प्राणादिकी उपासनासे होनेवाला तथा सम्पूर्ण पदार्थोंको विषय करनेवाला अप्रतिबद्ध यथार्थ ज्ञान ) और अश्वमेधादि यागजन्य अदृष्ट—इन दोनोंके द्वारा विराट्के स्थानको प्राप्त कर जिसने जगत्की सृष्टि की है, वह पहले, चतुर्थ ब्राह्मणमें, कहा गया है, अतः उसको यहाँ नहीं कहते; इसलिए पुनरुक्त दोषकी प्रसक्ति नहीं है । किन्तु उक्त ज्ञान और कर्मकी अपेक्षासे निकृष्ट ज्ञान और कर्म द्वारा मनुष्यभावको प्राप्त हुआ जीव, जो कि अपने भोगके अनुकूल अनेक पदार्थोंकी सृष्टि करता है, उसीको इस पञ्चम ब्राह्मणमें कहते हैं ॥ ४, ५ ॥

साधन-वैषम्य कहकर फल-वैषम्य कहते हैं—'सृष्ट्या' इत्यादिसे ।

येन यद् दृश्यते तत्तु तेन सृष्टं स्वकर्मणा।
दृश्यस्य भ्रान्तिरूपत्वाद्दर्शनं सृष्टिरुच्यते ॥ ७ ॥

जैसे ऐन्द्रजालिक (जादूगर) सर्प आदि और दूसरेका सिर काटना आदि विविध दुःखप्रद वस्तुएँ उत्पन्न करके उन्हें दूसरोंको दिखलाता है और वे भयप्रद कर्मोंको सत्य समझकर दुःखी होते हैं; किन्तु जादूगर उन कर्मोंको मिथ्या समझकर स्वयं दुःखी नहीं होता, वह तो उन कर्मोंसे दूसरेको व्यर्थ दुःखी देखकर खेलता है, खेलके सुखका अनुभव करता है, वैसे ही विराट् अविश्रान्त तथा भ्रमशून्य होकर मायाके सदृश विविध क्लेशप्रद पदार्थोंकी सृष्टि कर उससे आमोद-प्रमोद ही करता है, स्वयं अणुमात्र भी क्लेश नहीं करता। वस्तुतः अभ्रान्तमें क्लेशका कारण भी तो कोई नहीं है और भ्रान्त जीव उन वस्तुओंको यथार्थ मानकर स्वयं क्लेशका अनुभव करता है। जैसे स्वप्नमें व्याघ्रको देखकर भयभीत होता है, वस्तुतः व्याघ्र और उसके दर्शनके उस कालमें मिथ्या होनेपर भी उनको सत्य समझकर ही दुःखी होता है। यदि उस कालमें यह प्रतीत हो जाय कि यह स्वप्न है, अतएव मिथ्याज्ञान है तो दुःख नहीं होता, अगर होता है तो थोड़ा होता है, ऐसा प्रायः स्वप्नमें देखा जाता है, इसीलिए ज्ञानियोंको इष्टवियोग आदिसे उतना दुःख नहीं होता जितना कि अज्ञानियोंको होता है। 'आहेदं मिथिलादाहे न मे किञ्चन दह्यते' इत्यादि वचन भी इस अर्थके ही पोषक हैं। 'मानव' शब्द संसारी जीवमात्रका उपलक्षण है। मनुष्योंका ही शास्त्रमें अधिकार है, इसलिए मानव कहा।

शङ्का—ईश्वर साक्षात् तथा विराट्के द्वारा जगत्का स्रष्टा है; यह श्रुति, स्मृति तथा पुराण आदिसे ज्ञात है। तथा युक्तिसे भी तार्किक कहते हैं—सर्वज्ञ एवं सर्वशक्तियुक्त ईश्वरसे ही सृष्टि होती है, सम्भव भी यही है; अतः आप जीवोंसे सृष्टि कैसे कहते हैं? जीव तो स्वयं सर्गके अन्तर्गत है। कार्य ही तो अपना कारण नहीं हो सकता। ईश्वरसृष्ट प्रपञ्चसे अतिरिक्त दूसरा प्रपञ्च प्रत्यक्षसिद्ध भी नहीं है, जिससे कि अमुक प्रपञ्च ईश्वरसृष्ट है और अमुक जीवसृष्ट है, यह कह सकें। एक ही ईश्वर द्वारा सृष्ट प्रपञ्च देखते हैं, उसको जीवसृष्ट कैसे कहते हो? ॥६॥

समाधान—'येन' इत्यादिसे।

जो जिसको देखता है, उसके कर्मसे वह बना है, ऐसा माना

